"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."




पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2010-2012."

# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## ( असाधारण )

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 324 ] रायपुर, गुरुवार, दिनांक 27 दिसम्बर 2012—पौष 6, शक 1934

सामान्य प्रशासन विभाग
मंत्रालय, महानदी भवन, नया रायपुर

रायपुर, दिनांक 24 दिसंबर, 2012

अधिसूचना

क्रमांक एफ 6-3/2008/1/एक.—छत्तीसगढ़ लोक सेवा आयोग द्वारा विभिन्न श्रेणी के सेवाओं/पदों पर भरती के लिये राज्य सेवा परीक्षा नामक एक संयुक्त प्रतियोगिता परीक्षा आयोजित करने हेतु **"राज्य सेवा परीक्षा नियम" 2008**, की परीक्षा योजना एवं पाठ्यक्रम से संबंधित अधिसूचना दिनांक 27 अगस्त, 2008 एवं यथा संशोधित दिनांक 23.12.2011 को जारी किया है। **राज्य सेवा परीक्षा हेतु "राज्य सेवा परीक्षा नियम" 2008**, की परीक्षा योजना एवं पाठ्यक्रम में निम्नलिखित और संशोधन करते हैं, **अर्थात्** :—

संशोधन

उक्त नियम में, —

1. उक्त नियम के परीक्षा योजना एवं पाठ्यक्रम के स्थान पर निम्नलिखित प्रतिस्थापित किया जाए :—

परिशिष्ट—एक

परीक्षा योजना
**राज्य सेवा परीक्षा**

**1. प्रारंभिक परीक्षा — (वस्तुनिष्ठ प्रकार)**
प्रारंभिक परीक्षा में 2:00 घंटे की अवधि के 2 अनिवार्य प्रश्न पत्र होंगे। दोनो प्रश्न पत्र वस्तुनिष्ठ प्रकार (Objective Type ) के बहुविकल्पीय होंगे (Multipile Choice) के होंगे। प्रत्येक प्रश्न के उत्तर में 5

विकल्प (Five Choice) होंगे, जिनमें से सही उत्तर की पहचान करनी होगी। गलत उत्तर देने पर नकारात्मक अंक भी दिये जायेंगे।

- **प्रथम प्रश्न–पत्र**–सामान्य अध्ययन (प्रश्न 100, अंक 200, समय 2:00 घंटे)। प्रत्येक सही उत्तर हेतु 02 अंक दिया जाएगा एवं प्रत्येक गलत उत्तर हेतु 01 अंक काटा जाएगा। प्राप्तांक = 2R-W (जहां R सही उत्तर की संख्या एवं W गलत उत्तरों की संख्या है)।

- **द्वितीय प्रश्न–पत्र**–योग्यता परीक्षा (प्रश्न 100, अंक 200, समय 2:00 घंटे)। प्रत्येक सही उत्तर हेतु 02 अंक दिये जायेंगे एवं प्रत्येक गलत उत्तर हेतु 01 अंक काटा जाएगा। प्राप्तांक = 2R-W (जहां R सही उत्तर की संख्या एवं W गलत उत्तरों की संख्या है)।

**न्यूनतम अर्हता अंक**–प्रत्येक प्रश्न–पत्र में अनारिक्षत वर्ग के अभ्यर्थी को न्यूनतम 33 प्रतिशत अंक तथा आरक्षित वर्ग के एवं विकलांग अभ्यर्थियों को न्यूनतम 23 प्रतिशत अंक प्राप्त करना अनिवार्य होगा। प्राविण्यता के आधार पर मुख्य परीक्षा के लिए अभ्यर्थियों का चयन किया जाएगा।

**2. मुख्य परीक्षा एवं साक्षात्कार –**

परीक्षा योजना

**लिखित परीक्षा – (परम्परागत प्रकार)**

| स. क्र. | प्रश्न पत्र का नाम | प्रश्न पत्र की अवधि | कुल अंक | रिमार्क |
|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
| 1. | **प्रश्न–पत्र – 01** भाषा | 03 घंटा | 200 | |
| 2. | **प्रश्न–पत्र – 02** निबंध | 03 घंटा | 200 | अभ्यर्थी को प्रत्येक खंड से एक कुल दो विभिन्न विषयों पर निबंध लिखने होंगे। |
| 3. | **प्रश्न–पत्र – 03** इतिहास, संविधान एवं लोकप्रशासन | 03 घंटा | 200 | |
| 4. | **प्रश्न–पत्र – 04** विज्ञान, प्रौद्योगिकी एवं पर्यावरण | 03 घंटा | 200 | |
| 5. | **प्रश्न–पत्र – 05** अर्थव्यवस्था एवं भूगोल, | 03 घंटा | 200 | |
| 6. | **प्रश्न–पत्र – 06** गणित एवं तार्किक योग्यता | 03 घंटा | 200 | |
| 7. | **प्रश्न–पत्र – 07** दर्शन एवं समाज शास्त्र, | 03 घंटा | 200 | |
| | | **कुल अंक** | **1400** | |
| 8. | **साक्षात्कार / व्यक्तित्व परीक्षण** | | **150** | |
| | | **कुल अंक** | **1550** | |

- **मुख्य परीक्षा के प्रश्न–पत्र परम्परागत प्रकार (Conventional Type) के लघु / मध्यम / दीर्घ उत्तरीय होंगे।**

- **प्रारंभिक परीक्षा के आधार पर मुख्य परीक्षा के लिए चिन्हांकित अभ्यर्थियों को मुख्य परीक्षा के सभी सात प्रश्न–पत्रों में सम्मिलित होना होगा। मुख्य परीक्षा के आधार पर साक्षात्कार हेतु चिन्हांकित अभ्यर्थियों को साक्षात्कार में अनिवार्यतः सम्मिलित होना होगा। मुख्य परीक्षा के किसी भी प्रश्न–पत्र में एवं साक्षात्कार में अनुपस्थित रहने वाले अभ्यर्थी अनर्ह होंगे।**

- प्रथम प्रश्न–पत्र–भाषा को छोड़कर अन्य सभी प्रश्न–पत्रों का उत्तर अभ्यर्थी द्वारा इच्छानुसार केवल हिन्दी अथवा अंग्रेजी में दिया जाएगा। परंतु किसी प्रश्न–पत्र में उत्तर हिन्दी अथवा अंग्रेजी में अंशतः नहीं दिया जाएगा।

- प्रश्न पत्र –02 में दो भाग होंगे 1. राष्ट्रीय स्तर की समस्याएं, 2. छत्तीसगढ़ राज्य की समस्याएं। अभ्यर्थी को प्रत्येक भाग से तीन विकल्प दिए जाएंगे, जिनमें से एक–एक विकल्प पर समस्या – समाधान (कारण, वर्तमान स्थिति आंकड़ों सहित एवं समाधान) पर निबंध लिखना होगा।

- **मुख्य परीक्षा हेतु प्रश्न पत्र क्रमांक 03 से 07 में निम्नानुसार प्रश्न होंगे :–**

**खण्ड क्रमांक 01–** **इस खण्ड के अंतर्गत** कुल 20 प्रश्न दिए जायेंगे, सभी प्रश्नों का उत्तर देना होगा। प्रत्येक प्रश्न हेतु 02 अंक, इस तरह इस प्रश्न के लिए अधिकतम 40 अंक होंगे। (शब्द सीमा लगभग – 30)

**खण्ड क्रमांक 02–** **इस खण्ड के अंतर्गत** कुल 10 प्रश्न दिए जायेंगे, सभी प्रश्नों का उत्तर देना होगा। प्रत्येक प्रश्न हेतु 4 अंक, इस तरह इस प्रश्न के लिए अधिकतम 40 अंक होंगे। (शब्द सीमा लगभग – 60)

**खण्ड क्रमांक 03–** **इस खण्ड के अंतर्गत** कुल 05 प्रश्न दिए जायेंगे, सभी प्रश्नों का उत्तर देना होगा। प्रत्येक प्रश्न हेतु 8 अंक, इस तरह इस प्रश्न के लिए अधिकतम 40 अंक होंगे। (शब्द सीमा लगभग – 100)

**खण्ड क्रमांक 04–** **इस खण्ड के अंतर्गत** कुल 03 प्रश्न दिए जायेंगे, जिनमें से कोई 02 प्रश्नों का उत्तर देना होगा। प्रत्येक प्रश्न हेतु 20 अंक, इस तरह इस प्रश्न के लिए अधिकतम 40 अंक होंगे। (शब्द सीमा लगभग – 250)

**खण्ड क्रमांक 05–** **इस खण्ड के अंतर्गत** कुल 02 प्रश्न दिए जायेंगे, जिनमें से कोई 01 प्रश्न का उत्तर देना होगा। इस तरह इस प्रश्न के लिए अधिकतम 40 अंक होंगे। (शब्द सीमा लगभग – 500)

परिशिष्ट–दो

# पाठ्यक्रम
## राज्य सेवा प्रारंभिक परीक्षा

**प्रारंभिक परीक्षा का पाठ्यक्रम प्रश्नपत्रवार निम्नानुसार होगा–**

(प्रश्न पत्र हिन्दी एवं अंग्रेजी में होंगे, किसी भी शब्द/वाक्य में भाषा विवाद की स्थिति में हिन्दी भाषा में लिखे शब्द/वाक्य को आधार माना जायेगा)

**प्रश्नपत्र 1 सामान्य अध्ययन**

**(प्रश्न 100, अंक 200) अवधिः 2:00 घंटा**

- भाग 1 तथा भाग 2 से 50–50 प्रश्न दिये जाएंगे, प्रत्येक प्रश्न 2 अंकों का होगा, प्रत्येक सही उत्तर हेतु 02 अंक दिये जायेंगे एवं प्रत्येक गलत उत्तर हेतु 01 अंक काटा जाएगा, प्राप्तांक = 2R-W (जहां R सही उत्तर की संख्या एवं W गलत उत्तरों की संख्या है)।

**भाग 1 – सामान्य अध्ययन :–**

1. भारत का इतिहास एवं भारत का स्वतंत्रता आंदोलन।
2. भारत का भौतिक, सामाजिक एवं आर्थिक भूगोल।
3. भारत का संविधान एवं राज्य व्यवस्था।
4. भारत की अर्थव्यवस्था।
5. सामान्य विज्ञान एवं प्रौद्योगिकी।
6. भारतीय दर्शन, कला साहित्य एवं संस्कृति
7. समसामयिक घटनाएं एवं खेल।
8. पर्यावरण।

**भाग 2 – छत्तीसगढ़ का सामान्य ज्ञान :–**

1. छत्तीसगढ़ का इतिहास एवं स्वतंत्रता आंदोलन में छत्तीसगढ़ का योगदान।
2. छत्तीसगढ़ का भूगोल, जलवायु, भौतिक दशाएं, जनगणना, पुरातात्विक एवं पर्यटन केन्द्र।
3. छत्तीसगढ़ का साहित्य, संगीत, नृत्य कला एवं संस्कृति, जनऊला, मुहावरे, हाना एवं लोकोक्तियां।
4. छत्तीसगढ़ की जनजातियां, विशेष परंपराएं, तीज एवं त्यौहार।
5. छत्तीसगढ़ की अर्थव्यवस्था, वन एवं कृषि।
6. छत्तीसगढ़ का प्रशासनिक ढांचा, स्थानीय शासन एवं पंचायती राज।
7. छत्तीसगढ़ में उद्योग, ऊर्जा, जल एवं खनिज संसाधन।
8. छत्तीसगढ़ की समसामयिक घटनाएं।

## प्रश्नपत्र 2
## योग्यता परीक्षा ( प्रश्न 100, अंक 200) अवधिः 2:00 घंटा

- प्रत्येक प्रश्न 02 अंकों का होगा, प्रत्येक सही उत्तर हेतु 02 अंक दिए जायेंगे एवं प्रत्येक गलत उत्तर हेतु 01 अंक काटा जाएगा, प्राप्तांक = 2R-W (जहां R सही उत्तर की संख्या एवं W गलत उत्तरों की संख्या है)।

1. संचार कौशल सहित पारस्परिक कौशल।
2. तार्किक तर्क और विश्लेषणात्मक क्षमता।
3. निर्णय – निर्माण और समस्या निवारण।
4. सामान्य मानसिक योग्यता।
5. मूल संख्यात्मक कार्य (सामान्य गणितीय कौशल) (स्तर–कक्षा दसवीं), आंकडों की व्याख्या (चार्ट, रेखांकन, तालिकाएं, आंकड़ों की पर्याप्तता इत्यादि) (स्तर– कक्षा दसवीं)।
6. हिन्दी भाषा ज्ञान (स्तर–कक्षा दसवीं)।
7. छत्तीसगढ़ी भाषा का ज्ञान।

हिन्दी भाषा ज्ञान और छत्तीसगढ़ी भाषा से संबंधित प्रश्न उसी भाषा में होंगे, इनका अनुवाद उपलब्ध नहीं होगा।

## पाठ्यक्रम
## राज्य सेवा मुख्य परीक्षा

**प्रश्न–पत्र 01**
**भाषा**
(अंक: 200, अवधि: 3:00 घंटा)

**भाग–1 सामान्य हिन्दी**

भाषा–बोध , संक्षिप्त लेखन, पर्यायवाची एवं विलोम शब्द, समोच्चरित शब्दों के अर्थ भेद, वाक्यांश के लिए एक सार्थक शब्द, संधि एवं संधि–विच्छेद, सामासिक पदरचना एवं समास–विग्रह, तत्सम एवं तद्भव शब्द, शब्द शुद्धि, वाक्य शुद्धि, उपसर्ग एवं प्रत्यय, मुहावरें एवं लोकोक्ति (अर्थ एवं प्रयोग), पत्र लेखन। हिन्दी साहित्य के इतिहास में काल विभाजन एवं नामकरण, छत्तीसगढ़ के साहित्यकार एवं उनकी रचनाएं।

**भाग–2 सामान्य संस्कृत –**

**संधिः**– संधि विच्छेद, संधि नाम, संधि, **शब्द रूपः** – स्वरान्त, व्यञ्जनान्त, सर्वनाम, संख्यावाची, **वाच्य–परिवर्तन – कारक विभक्तियाँ**– अनुवाद– हिन्दी से संस्कृत, संस्कृत से हिन्दी, अव्यय, **समास के सभी प्रकार, विग्रह एवं** सामासिक शब्द, **रचनाः – निबन्ध, अपठित गद्यांश,** पत्र–लेखन, **सुभाषितानि**।

**भाग–3 General English**

Comprehension, Precis Writing, Re arrangement and Correction of Sentences, Synonyms, Antonyms, Filling the Blanks, Correction of Spellings, Vocabulary and usage, Idioms and Phrases, Tenses, Prepositions, Active Voice and Passive voice, Parts of Speech, Translation-English to Hindi, Letter writing.

**भाग–4 छत्तीसगढ़ी भाषा –**

छत्तीसगढ़ी भाषा का ज्ञान, छत्तीसगढ़ी भाषा का विकास एवं इतिहास, छत्तीसगढ़ी भाषा का साहित्य एवं प्रमुख साहित्यकार, छत्तीसगढ़ी का व्याकरण, हिन्दी से छत्तीसगढ़ी एवं छत्तीसगढ़ी से हिन्दी प्रशासनिक शब्दकोष।

## प्रश्न–पत्र 02

### निबंध

(अंक 200, अवधिः 3:00 घंटा)

अभ्यर्थी को कुल दो समस्याओं पर निबंध (कारण, वर्तमान स्थिति आंकड़ों सहित एवं समाधान) लिखना होगा। प्रत्येक भाग से तीन समस्याएं दी जायेंगी जिनमें से प्रत्येक भाग से
एक–एक समस्या पर लगभग 1500 – 1500 शब्दों में निबंध लिखना होगा।
प्रत्येक भाग हेतु अधिकतम 100 – 100 अंक होंगे।

भाग–1 : राष्ट्रीय स्तर की समस्याएं।

भाग–2 : छत्तीसगढ़ राज्य से संबंधित समस्याएं।

## प्रश्न–पत्र 03

## इतिहास, संविधान एवं लोक प्रशासन

(अंकः 200, अवधिः 3:00 घंटा)

**भाग–1 भारत का इतिहास** – सिंधु सभ्यता, वैदिक सभ्यता, जैन धर्म तथा बौद्ध धर्म, मगध साम्राज्य का उदय मौर्य–राजनय तथा अर्थव्यवस्था, गुप्त साम्राज्य, गुप्त–वकाटक काल में कला, स्थापत्य, साहित्य तथा विज्ञान का विकास। भक्ति आन्दोलन, सूफीवाद, क्षेत्रीय भाषाओं में साहित्य का विकास, विजयनगर राज्य, मराठों का अभ्युदय। यूरोपियनों का आगमन तथा ब्रिटिश सर्वोच्चता स्थापित होने के कारक, ब्रिटिश साम्राज्य का विस्तार–युद्ध एवं कूटनीति, ग्रामीण अर्थव्यवस्था–कृषि, भू–राजस्व व्यवस्था–स्थाई बंदोबस्त, रैय्यतवाड़ी, महालवाड़ी, हस्तशिल्प उद्योगों का पतन, ईस्ट इंडिया कम्पनी के रियासतों के साथ संबंध, प्रशासनिक संरचना में परिवर्तन, 1858 के पश्चात् नगरीय अर्थव्यवस्था – रेलों का विकास,औद्योगीकरण, संवैधानिक विकास।

**भाग–2 भारत का स्वतंत्रता आंदोलन**–राष्ट्रवाद का उदय, 1857 की क्रांति, भारतीय राष्ट्रीय कांग्रेस की स्थापना, बंगाल का विभाजन और स्वदेशी आन्दोलन, साम्प्रदायिकता का उदय एवं विकास, क्रांतिकारी आन्दोलन, होमरूल आन्दोलन, गांधीवादी आन्दोलन, मजदूर किसान एवं आदिवासी आंदोलन, भारत छोड़ो आंदोलन, आज़ाद हिन्द फौज, स्वतंत्रता और भारत का विभाजन, रियासतों का विलीनीकरण। सामाजिक धार्मिक सुधार आन्दोलन–ब्रहम समाज, आर्य समाज, प्रार्थना समाज, रामकृष्ण मिशन।

**भाग–3 छत्तीसगढ़ का इतिहास एवं स्वतंत्रता आंदोलन में छत्तीसगढ़ का योगदान** – छत्तीसगढ़ का इतिहास – वैदिक युग से गुप्त काल तक, प्रमुख राजवंश–राजर्षितुल्य कुल, नल, शरभपुरीय, पांडु, सोमवंशी इत्यादि, कल्चुरी एवं उनका प्रशासन, मराठों के अधीन छत्तीसगढ़, छत्तीसगढ़ की पूर्व रियासतें और जमीन्दारियां। ब्रिटिश अधीनता में छत्तीसगढ़, सामन्ती राज, 1857 की क्रांति, छत्तीसगढ़ में स्वतंत्रता आन्दोलन, श्रमिक, कृषक एवं जनजातीय आंदोलन, छत्तीसगढ़ राज्य का निर्माण।

**भाग–4 भारत का संविधान** – भारतीय संविधान की ऐतिहासिक पृष्ठभूमि ( 1773 – 1950 ), संविधान की मूल विशेषताएं, प्रस्तावना, संविधान की प्रकृति, भाग 3– मूलभूत अधिकार, भाग 4 – राज्य के नीति निदेशक तत्व, संविधानिक उपचारों का अधिकार (याचिकाएं), न्यायिक पुनर्विलोकन एवं न्यायिक सकियता, मूल कर्तव्य। संघ–कार्यपालिका, संसद्, उच्चतम न्यायालय, महान्यायवादी। राज्य– कार्यपालिका, विधानमण्डल, उच्च न्यायालय, महाधिवक्ता एवं अधीनस्थ न्यायालय। संघ एवं राज्यों के मध्य सम्बंध – विधायी शक्तियों का वितरण, प्रशासनिक सम्बंध, संघ एवं राज्यों के अधीन सेवाएं, अखिल भारतीय सेवाएं, संघ एवं राज्य लोक सेवा आयोग, अधिकरण एवं प्रशासनिक अधिकरण। निर्वाचन एवं निर्वाचन आयोग, अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति तथा पिछड़े वर्ग के लिए विशेष उपबन्ध, पंचायत एवं नगरपालिकाएं, राजभाषा – संघ की भाषा एवं प्रादेशिक भाषाएं। आपात् उपबन्ध, संविधान का संशोधन, आधारभूत [illegible] की अवधारणा, अनुसूचियां, संविधान संशोधन अद्यतन।

**भाग–5 लोक प्रशासन**–लोक प्रशासन का अर्थ, क्षेत्र, प्रकृति, महत्व । उदारीकरण के अधीन लोक प्रशासन एवं निजी प्रशासन। नवीन लोक प्रशासन, विकास प्रशासन एवं तुलनात्मक लोक प्रशासन, लोक प्रशासन में नए आयाम । राज्य बनाम बाजार । विधि का शासन। संगठन – सिध्दान्त, उपागम, संरचना । प्रबंध – नेतृत्व, नीति निर्धारण , निर्णय निर्माण सिध्दान्त । प्रशासनिक प्रबंध के उपकरण – समन्वय, प्रत्यायोजन, संचार, पर्यवेक्षण और अभिप्रेरणा । प्रशासनिक सुधार, सुशासन, नौकरशाही, जिला प्रशासन, प्राकृतिक न्याय के सिध्दान्त। भारत में प्रशासन पर नियंत्रण– संसदीय, वित्तीय, न्यायिक एवं कार्यपालिका का नियन्त्रण । लोकपाल एवं लोक आयुक्त। सूचना का अधिकार। राज्य की अवधारणा, सम्प्रभुता, प्रजातन्त्र। संसदीय एवं अध्यक्षात्मक, संघात्मक एवं एकात्मक शासन । शक्ति पृथक्करण का सिध्दान्त ।

## प्रश्न–पत्र 04

## विज्ञान, प्रौद्योगिकी एवं पर्यावरण

(अंकः 200, अवधिः 3:00 घंटा)

### भाग–1 रसायन विज्ञान

**रासायनिक अभिक्रिया की दर एवं रासायनिक साम्य**– रासायनिक अभिक्रिया की दर का प्रारंभिक ज्ञान, तीव्र एवं मंद रासायनिक अभिक्रियाएं, उत्क्रमणीय एवं अनुत्क्रमणीय रासायनिक अभिकियाएं, रासायनिक साम्य गतिक प्रकृति, अम्ल एवं क्षार, pH पैमाना (सरल आंकिक प्रश्न) ऊष्माक्षेपी एवं ऊष्माशोषी अभिकियाएं। **कुछ महत्वपूर्ण रासायनिक यौगिक**–गुण एवं उपयोग, बनाने की विधि, उत्पादन (जल, कपड़े धोने का सोडा, खाने का सोडा, विरंजकचूर्ण एवं प्लास्टर ऑफ पेरिस), भवन निर्माण संबंधी **कुछ पदार्थो** का निर्माण–चूना, सीमेंट, कांच एवं इस्पात। **धातुएं**– आवर्त सारिणी में धातुओं की स्थिति एवं सामान्य गुण, धातु, खनिज अयस्क, खनिज एवं अयस्क में अंतर। **धातुकर्म**– अयस्कों का सांद्रण, निस्तापन, भर्जन, प्रगलन एवं शोधन, कॉपर एवं आयरन का धातुकर्म, धातुओं का संक्षारण, मिश्र धातुएं। **अधातुएं**– आवर्त सारणी में आधातुओं की स्थिति एवं सामान्य गुण, हाइड्रोजन, नाइट्रोजन एवं ऑक्सीजन की प्रयोगशाला विधि गुण एवं उपयोग। **कुछ महत्वपूर्ण कार्बनिक यौगिक**– ऐल्कोहल एवं एसिटिक अम्ल बनाने की प्रयोगशाला विधि, गुण एवं उपयोग, कुछ सामान्य कृत्रिम बहुलक, पॉलीथीन, पाली विनाइल क्लोराइड, टेफ्लान, साबुन एवं अपमार्जक।

### भाग–2 भौतिक विज्ञान

**ऊर्जा के स्त्रोत**– ऊर्जा के नवीन स्त्रोत एवं पारम्परिक स्त्रोत, सौर ऊर्जा का स्त्रोत, सूर्य में ऊर्जा उत्पत्ति के कारण सौर तापन युक्तियां, सोलर कुकर, सोलर सेल, पवन ऊर्जा, जल ऊर्जा, बायोगैस, जीवाश्म ईंधन, आदर्थ ईंधन, आदर्श ईंधन के गुणधर्म, नाभिकीय ऊर्जा, नाभिकीय विखंडन, संलयन, श्रृंखला अभिकिया, नाभिकीय रिएक्टर, नाभिकीय ऊर्जा के लाभ व हानियां। **प्रकाश**– प्रकाश की प्रकृति, प्रकाश का परावर्तन, परावर्तन के नियम, समतल एवं वक्र सतह से परावर्तन, समतल, उत्तल एवं अवतल दर्पण द्वारा प्रतिबिम्ब रचना, फोकस दूरी तथा वक्रता त्रिज्या में संबंध, एक पिन विधि द्वारा अवतल दर्पण की फोकस दूरी ज्ञात करना, U-V-f में संबंध। **प्रकाश का अपवर्तन**– अपवर्तन के नियम, कांच के गुटके द्वारा अपवर्तन, क्रांतिक कोण, पूर्ण आंतरिक परावर्तन, पूर्ण आंतरिक परावर्तन का दैनिक जीवन में उपयोग, लैंस (अभिसारी एवं अपसारी लैंस) परिभाषा, फोकस दूरी, प्रकाशिक केन्द्र, लैंस द्वारा प्रतिबिम्ब रचना, मानव नेत्र इसके दोष एवं निराकरण तथा फोटो ग्राफिक कैमरे और मानव नेत्र में तुलना, सरल सूक्ष्मदर्शी तथा खगोलीय दूरदर्शी, बनावट, उपयोग, कार्यविधि, किरण आरेख (सूत्र की स्थापना नहीं)। **विद्युत और इसके प्रभाव**– विद्युत तीव्रता, विभव–विभवातर, विद्युत धारा, ओहम का नियम, प्रतिरोध, विशिष्ट प्रतिरोध, प्रभावित करने वाले कारक, प्रतिरोधों का संयोजन एवं इसके आंकिक प्रश्न, विद्युत धारा का उष्मीय प्रभाव, इसकी उपयोगिता, शक्ति एवं विद्युत ऊर्जा व्यय की गणना (आंकिक) विद्युत प्रयोग में रखी जाने वाली सावधानियां, विद्युत धारा का रासायनिक प्रभाव, प्राथमिक, द्वितीयक सेल, इनके गुण–दोष, लेकलांशी सेल, शुष्क सेल, सीसा संचायक सेल बनावट। **विद्युत धारा के चुम्बकीय प्रभाव**– विद्युत धारा के चुम्बकीय प्रभाव, ओर्स्टेड का प्रयोग, विद्युत चुम्बकीय प्रेरण, विद्युत मोटर, जनित्र की कार्यप्रणाली, सिद्धान्त एवं उपयोग, प्रत्यावर्ती धारा एवं दिष्ट धारा का सामान्य अध्ययन। गैसों में विद्युत विसर्जन, विसर्जन नलिका, कैथोड किरणें, X–किरणें एवं इनके गुणधर्म। **चुम्बकत्व**– चुम्बक एवं इसके प्रकार, कृत्रिम चुम्बक, चुम्बक बनाने की विधियों, चुम्बकत्व का आणविक सिद्धान्त, चुम्बकीय विनाश, चुम्बकीय रक्षक, चुम्बकीय बल रेखाएं व उनके गुण तथा बल रेखाएं खींचना। भू–चुम्बकत्व–भू–चुम्बकत्व, चुम्बकीय तूफान, चुम्बकीय एवं भागौलिक याम्योत्तर V.H.I. एवं Ø में संबंध।

### भाग–3 जीव विज्ञान

**जन्तुपोषण**–पोषण के प्रकार स्वपोषी, विषमपोषी, मृतोपजीवी, प्राणिसमभोजी तथा परजीवी। प्राणिसमभोजी, पोषण प्रकिया के प्रमुख पद। एक कोशिकीय जीव (अमीबा) एवं बहुकोशिकीय जीव (टिड्डा) में पाचन। मनुष्य का पाचन तंत्र एवं पाचन प्रकिया। **प्रकाश–संश्लेषण**– परिभाषा प्रकिया के प्रमुख पद, प्रकाश अभिकिया एवं अंधकार अभिकिया प्रकाश संश्लेषण को प्रभावित करने वाले कारक एवं प्रकाश–संश्लेषण संबंधी प्रयोग। **श्वसन**– परिभाषा जीव के श्वसन अंग श्वसन एवं श्वासोच्छवास श्वसन के प्रकार, आक्सी श्वसन एवं अनाक्सी श्वसन, मनुष्य का

श्वसन तंत्र एवं श्वसन प्रक्रिया (सामान्य जानकारी) श्वसन गुणांक (R.O.) कार्बोहाइड्रेट वसा एवं प्रोटीन का। **परिवहन**– पौधों में जल एवं खनिज लवण का परिवहन जन्तुओं में परिवहन (मानव के संदर्भ में) रुधिर की संरचना तथा कार्य हृदय की संरचना तथा कार्यविधि रुधिर वाहिनियों की संरचना तथा कार्य (प्रारंभिक ज्ञान) रुधिर का थक्का बनना, रुधिर समूह रुधिर आधान रुधिर बैंक लसीका तंत्र के कार्य। हृदय से संबंधित रोग। **उत्सर्जन**– पौधों में उत्सर्जन एवं उत्सर्जी पदार्थ जन्तुओं में उत्सर्जन एवं उत्सर्जी अंग मानव में उत्सर्जन तंत्र एवं उत्सर्जन प्रकिया (सामान्य जानकारी) कृत्रिम वृक्क (डायलिसिस) परासरण नियंत्रण वृक्क से संबंधित रोग। **नियंत्रण एवं समन्वय**– पौधे एवं जन्तुओं में समन्वय पादप हार्मोन मनुष्य का तंत्रिका तंत्र मस्तिष्क की संरचना एवं कार्य मेरुरज्जू की संरचना एवं कार्य प्रतिवर्ती क्रिया, अन्तः स्त्रावीग्रन्थियां हार्मोन एवं कार्य। **प्रजनन एवं वृद्धि**– प्रजनन के प्रकार अलैंगिक प्रजनन, विखण्डन मुकलन एवं पुनरुदभवन, कृत्रिम वर्धी प्रजनन, स्तरीकरण, कलम लगाना, ग्राफ्टिंग, अनिषेक प्रजनन, पौधों में लैंगिक प्रजनन अंग (पुष्प) की संरचना एवं प्रजनन प्रकिया (सामान्य जानकारी) परागण निषेचन। मानव प्रजनन तंत्र तथा प्रजनन प्रक्रिया (सामान्य जानकारी) **अनुवांशिकी एवं विकास**– अनुवांशिकी एवं भिन्नताएं अनुवांशिकता का मूल आधार गुण सूत्र एवं DNA (प्रारंभिक जानकारी) जीन, लिंग निर्धारण कार्बनिक विकास का प्रारंभिक ज्ञान (केवल ओपेरिन का सिद्धान्त)।

**भाग–4 प्रौद्योगिकी**

विज्ञान एवं प्रौद्योगिकी की राष्ट्रीय नीति एवं नीतियों में समय–समय पर होने वाले परिवर्तन, प्रौद्योगिकी के उद्देश्य। भारत का अंतरिक्ष कार्यक्रम एवं प्रौद्योगिकी, कृषि व अन्य ग्राम्य विकास कार्य कलापों के विशेष संदर्भ में इसके अनुप्रयोग, इन्सेट एवं आई.आर.एस. तन्त्र। ग्रामीण भारत में सूचना प्रौद्योगिकी की भूमिका, कम्प्यूटर का आधारभूत ज्ञान, संचार एवं प्रसारण में कम्प्यूटर, आर्थिक वृद्धि हेतु सॉफटवेयर का विकास, आई.टी. के वृहद अनुप्रयोग। उर्जा संसाधन–उर्जा की मांग, नवीनीकृत एवं अनवीनीकृत उर्जा के स्त्रोत, नाभिकीय उर्जा का देश में विकास एवं उपयोगिता। भारत में वर्तमान विज्ञान एवं प्रौद्योगिकी का विकास, कृषि का उदभव, कृषि विज्ञान में प्रगति एवं उसके प्रभाव, भारत में फसल विज्ञान, उर्वरक, कीट नियंत्रण एवं भारत में रोगों का परिदृश्य।

**भाग–5 पर्यावरण**

**जैव विविधता एवं उसका संरक्षण**– सामान्य परिचय–परिभाषा, अनुवांशिक प्रजाति एवं पारिस्थितिक तंत्रीय विविधता। भारत का जैव–भौगोलिक वर्गीकरण। जैव विविधता का महत्व–विनाशकारी उपयोग उत्पादक उपयोग, सामाजिक, नैतिक, वैकल्पिक दृष्टि से महत्व। विश्व स्तरीय जैव विविधता, राष्ट्रीय एवं स्थानीय स्तर की जैव विविधता। भारत एक वृहद् विविधता वाले राष्ट्र के रुप में। जैव विविधता के तप्त स्थल। जैव विविधता को क्षति–आवासीय, क्षति, वन्य जीवन को क्षति, मानव एवं वन्य जन्तु संघर्ष। भारत की संकटापन्न (विलुप्त होती) एवं स्थानीय प्रजातियां। जैव–विविधता का संरक्षण–असंस्थितिक एवं संस्थितिक संरक्षण।

**पर्यावरण प्रदूषण**– कारण, प्रभाव एवं नियंत्रण के उपाय– वायु प्रदूषण, जल प्रदूषण, समुद्री प्रदूषण, मृदा प्रदूषण, ध्वनि प्रदूषण, तापीय प्रदूषण, नाभिकीय प्रदूषण। ठोस अपशिष्ट प्रबंधन–नगरीय एवं औद्योगिक ठोस कूड़े–करकट का प्रबंधनःकारण, प्रभाव एवं नियंत्रण। प्रदूषण के नियंत्रण में व्यक्ति की भूमिका। आपदा प्रबंधनः बाढ़, भूकंप, चक्रवात एवं भू–स्खलन। मानव जनसंख्या एवं पर्यावरण। जनसंख्या वृद्धि, विभिन्न राष्ट्रों में जनसंख्या में भिन्नता। जनसंख्या विस्फोट–परिवार कल्याण कार्यक्रम। पर्यावरण एवं मानव स्वास्थ्य।

## प्रश्न–पत्र 05
## अर्थव्यवस्था एवं भूगोल

(अंकः 200, अवधिः 3:00 घंटा)

**भाग–1 भारत की अर्थव्यवस्था –**

राष्ट्रीय एवं प्रति व्यक्ति आय, भारतीय अर्थ व्यवस्था में संरचनात्मक परिवर्तन ( सकल घरेलू उत्पाद एवं कार्यशक्ति)। निजी एवं सार्वजनिक क्षेत्रों की भूमिका में परिवर्तन एवं नवीनतम योजनाओं के कुल योजनागत व्यय में उनके हिस्से। आर्थिक सुधार, निर्धनता एवं बेरोजगारी की समस्याएं, माप एवं उन्हें दूर करने के लिए किए गए उपाय। मौद्रिक नीति– भारतीय बैंकिंग एवं गैर–बैंकिंग वित्तीय संस्थानों के स्वरुप एवं उनमें 1990 के दशक से सुधार, रिजर्व बैंक के साख का नियमन। सार्वजनिक राजस्व, सार्वजनिक व्यय, सार्वजनिक ऋण और राजकोषीय घाटा की संरचना और अर्थ–व्यवस्था पर उनके प्रभाव।

**भाग–2 भारत में योजना** – भारतीय नियोजन– उद्देश्य, प्राथमिकताएं, योजना आयोग और इसके कार्य नवीनतम पंचवर्षीय योजना के विशिष्ट उद्देश्य, मूल्यांकन एवं समस्याएं, भारत निर्माण योजना, महात्मा गांधी राष्ट्रीय रोजगार गारंटी योजना, संविधान में वित्तीय विषयों के संबंध में प्रक्रिया, संघ एवं राज्यों के मध्य वित्तीय संबंध, भारत का नियंत्रक एवं महालेखापरीक्षक।

**भाग–3 छत्तीसगढ़ का भूगोल** – छत्तीसगढ़ का भूगोल – भौतिक विशेषताएं, स्थिति एवं विस्तार, भौतिक विभाग और अपवाह तन्त्र, जलवायु, मिट्टी के प्रकार, वनस्पति और उसका महत्व, वनस्पति एवं जीव, मानवीय विशेषताएं, जनांकिकी विशेषताएं, जनगणना, जनसंख्या वृद्धि, घनत्व एवं वितरण, शिशु एवं मातृत्व मृत्युदर आदि।

**भाग–4 छत्तीसगढ़ की अर्थव्यवस्था** – अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति, पिछड़ा वर्ग एवं अल्पसंख्यक वर्ग का सामाजिक पिछड़ापन, साक्षरता एवं व्यावसायिक संरचना, आय एवं रोजगार के क्षेत्रीय वितरण में परिवर्तन, महिलाओं की सामाजिक, राजनीतिक एवं आर्थिक सशक्तिकरण। बाल श्रम समस्या, ग्रामीण विकास। राज्य की वित्त एवं बजटीय नीति, कर संरचना, केन्द्रीय कर में हिस्सेदारी, राजस्व एवं पूंजी खाता में व्यय संरचना, उसी प्रकार योजना एवं गैर–योजनागत व्यय, सार्वजनिक ऋण की संरचना। आन्तरिक एवं विश्व बैंक के ऋण सहित बाह्य ऋण। छत्तीसगढ़ में ग्रामीण साख के संस्थागत एवं गैर–संस्थागत स्त्रोत। सहकारिता की संरचना एवं वृध्दि तथा कुल साख में उनके हिस्से, पर्याप्तता एवं समस्याएं।

**भाग–5 छत्तीसगढ़ में कृषि, वन, उद्योग एवं प्राकृतिक संसाधन** – छत्तीसगढ़ में कृषि एवं वन। कृषिगत उत्पाद की संरचना। प्रशासीय कीमतें, न्यूनतम समर्थन मूल्य। छत्तीसगढ़ में सार्वजनिक वितरण प्रणाली। मुख्य फसलें, सिंचाई के साधन और उनका महत्व, कृषि का आधुनिकीकरण, कृषि की समस्याएं एवं नियोजन। छत्तीसगढ़ में उद्योगों के विकास एवं संरचना– बड़े, मध्यम, लघु एवं लघुत्तर क्षेत्र, उनकी तुलनात्मक वृध्दि, कमजोरियां एवं समस्याएं। छत्तीसगढ़ में प्राकृतिक संसाधन, खनिज, ऊर्जा एवं जल संसाधन, तापीय एवं जल विद्युत परियोजनाएं, सौर ऊर्जा, वन एवं खनिज आधारित उद्योग।

## प्रश्न–पत्र 06

## गणित एवं तार्किक योग्यता

(अंक: 200, अवधि: 3:00 घंटा)

**भाग–1 परिमेय संख्याओं** का जोड़ना, घटाना, गुणा करना, भाग देना, 2 परिमेय संख्याओं के बीच परिमेय संख्या ज्ञात करना। **अनुपात एवं समानुपात**– अनुपात व समानुपात की परिभाषा, योगानुपात, अंतरानुपात, एकांतरानुपात, व्युत्क्रमानुपात आदि व उनके अनुप्रयोग। **युगपत समीकरण** (अ+ब) (अ+ब), (अ–ब) (अ–ब), (अ+ब) (अ–ब) से संबंधित प्रश्न। **समांतर श्रेणी**– परिभाषा, समांतर श्रेणी का व्यापक पद ($n$ वां पद) तथा $n$ पदों का योगफल। समांतर माध्य। **वाणिज्य गणित** – बैंकिंग–बचत खाता, सावधि जमा खाता एवं आवर्ति जमा खाता पर ब्याज की गणना। आयकर की गणना (केवल वेतनभोगी के लिए तथा गृह भाड़ा भत्ता को छोड़कर) **गुणनखंड**, लघुत्तम समापवर्तक, महत्तम समापवर्त्य।

**भाग–2 निर्देशांक ज्यामिति**– दो बिन्दुओं के बीच की दूरी, रेखाखंड का अनुपातिक विभाजन (विभाजन सूत्र) **त्रिभुज** का क्षेत्रफल, तीन बिन्दुओं के समरेख का प्रतिबंध। **त्रिकोणमिति**–त्रिकोणमिति के कोणों की माप षष्टिक, **शतिक** एवं वृत्तीय पद्धति, चाप–त्रिज्या एवं केन्द्रीय कोण के संबंध। पूरक कोणों के त्रिकोणमिति अनुपात को **सिद्ध** करना।
$\sin(90^\circ - \theta) = \cos\theta$, $\cos(90^\circ - \theta) = \sin\theta$, $\tan(90^\circ - \theta) = \cot\theta$, $\cot(90^\circ - \theta) = \tan\theta$, $\sec(90^\circ - \theta) = \operatorname{cosec}\theta$, $\operatorname{cosec}(90^\circ - \theta) = \sec\theta$ इससे संबंधित प्रश्न। **क्षेत्रमिति**– प्रिज्म – पृष्ठीय क्षेत्रफल एवं आयतन। बेलन – पृष्ठीय क्षेत्रफल एवं आयतन। शंकु – पृष्ठीय क्षेत्रफल एवं आयतन। गोला – **पृष्ठीय** क्षेत्रफल एवं आयतन। **ज्यामिति**– समरुप त्रिभुज, वृत्त, **ज्यामिति रचनाएं।**

**भाग–3 कम्प्यूटर**– द्विआधारी अंकन पद्धति, संकियाएं द्विआधारी का दाशमिक में एवं दाशमिक का द्विआधारी में **परिवर्तन**। एलगोरिथम या कलन विधि–इसका अर्थ तथा विशेषताएं, परिमितता, निश्चितता, निवेश, निर्गम तथा **प्रभावशीलता**। **सांख्यिकी**– माध्य, पाई–चार्ट, समान्तर माध्य, गुणोत्तर माध्य, हरात्मक माध्य इत्यादि। मध्यिका, **बहुलक** पर आधारित सामान्य प्रश्न, प्रायिकता। **वैदिक गणित**– जोड़ना, घटाना, गुणा, भाग, बीजांक से उत्तर **की जांच**। वर्ग, वर्गमूल, घन, घनमूल, विकुलम एवं उसके अनुप्रयोग तथा बीजगणित में वैदिक गणित विधियों **का प्रयोग** आदि। भारतीय गणितज्ञ एवं उनका कृतित्व–आर्यभट्ट, वराह मिहिर, ब्रहमगुप्त, भास्कराचार्य, श्रीनिवास रामानुजन के संदर्भ में।

**भाग–4 आंकड़ों का विश्लेषण** – गणितीय संक्रियाएं, मूल संख्यात्मक कार्य (संख्या और उनके संबंध आदि, परिमाण क्रम इत्यादि), आंकडों की व्याख्या (चार्ट, रेखांकन, तालिकाएं, आंकड़ों की पर्याप्तता इत्यादि) एवं आंकड़ों का विश्लेषण, व्यवहारिक गणित – लाभ हानि, प्रतिशत, ब्याज एवं औसत। समय, गति, दूरी, नदी, नाव।

**भाग–5 तार्किक योग्यता** – सादृश्य (संबंधात्मक) परीक्षण, विषम शब्द, शब्दों का विषम जोड़ा, सांकेतिक भाषा परीक्षण, संबंधी परीक्षण, वर्णमाला परीक्षण, शब्दों का तार्किक विश्लेषण, छूटे हुए अंक या शब्द की प्रविष्टि, कथन एवं कारण, स्थिति प्रतिक्रिया परीक्षण, आकृति श्रेणी, तथ्यों का लुप्त होना, सामान्य मानसिक योग्यता।

**प्रश्न—पत्र 07**

**दर्शन एवं समाजशास्त्र**
(अंकः 200, अवधिः 3:00 घंटा)

**भाग—1 भारतीय दर्शन एवं योग** — दर्शन शास्त्र का स्वरूप, जीवन, विज्ञान एवं संस्कृति से उसका संबंध, धर्म दर्शन का स्वरूप एवं क्षेत्र, धर्मो की एकता एवं विश्वव्यापकता, धार्मिक सहिष्णुता एवं पंथनिरपेक्षता, भारतीय दर्शन एवं पाश्चात्य दर्शन का तुलनात्मक अध्ययन। योग दर्शन, अष्टांग योग— यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान एवं समाधि, आसन एवं प्राणायाम का मनुष्य के स्वास्थ्य पर प्रभाव।

**भाग—2 समाज शास्त्र** — समाजशास्त्र—अर्थ, क्षेत्र एवं प्रकृति, अध्ययन का महत्व, अन्य विज्ञानों से इसका संबंध। प्राथमिक अवधारणाएँ — समाज, समुदाय, समिति, संस्था, सामाजिक समूह, जनरीतियाँ एवं लोकाचार। व्यक्ति एवं समाज— सामाजिक अंतः क्रियाएँ, स्थिति एवं भूमिका, संस्कृति एवं व्यक्तित्व, समाजीकरण। हिन्दु सामाजिक संगठन — धर्म, आश्रम, वर्ण, पुरूषार्थ। सामाजिक स्तरीकरण — जाति एवं वर्ग। सामाजिक प्रक्रियाएँ — सामाजिक अंत : क्रिया, सहयोग, संघर्ष, प्रतिस्पर्धा। सामाजिक नियंत्रण एवं सामाजिक परिवर्तन — सामाजिक नियंत्रण के साधन एवं अभिकरण। सामाजिक परिवर्तन की प्रक्रियाएं एवं कारक। भारतीय सामाजिक समस्याएं, सामाजिक विघटन, नियमहीनता, अलगाव, विषमता। सामाजिक शोध एवं प्रविधियां — सामाजिक अनुसंधान का उद्देश्य, सामाजिक घटनाओं के अध्ययन में वैज्ञानिक पद्धति का उपयोग, वस्तुनिष्ठता की समस्या, तथ्य संकलन की प्रविधियां एवं उपकरण--अवलोकन, साक्षात्कार, प्रश्नावली, अनुसूची।

**भाग—3 छत्तीसगढ़ की जनजातियां** — जनजातीय समाजिक संगठन, विवाह, परिवार, गोत्र, युवा समूह, जनजातीय विकास — इतिहास, कार्यक्रम व नीतियां — संवैधानिक व्यवस्था। छत्तीसगढ़ की विशेष पिछड़ी जनजातियां, अन्य जनजातियां, अनुसूचित जातियां एवं अन्य पिछड़ा वर्ग की जातियां, छत्तीसगढ़ के जनजातियों में प्रचलित प्रमुख आभूषण एवं विशेष परंपराएं, जनजातीय समस्याएं : पृथक्करण, प्रवासन और परसंस्कृतिकरण।

**भाग—4 छत्तीसगढ़ की कला** — छत्तीसगढ़ की लोक कला, लोकसाहित्य एवं प्रमुख लोक कलाकार, छत्तीसगढ़ी लोकगीत, लोककथा, लोक नाट्य, जनऊला, मुहावरे, हाना, लोकोत्तियॉ। छत्तीसगढ़ राज्य के साहित्य, संगीत एवं ललित कला के क्षेत्र में स्थापित संस्थाएं, उक्त क्षेत्रों में छत्तीसगढ़ शासन द्वारा स्थापित सम्मान एवं पुरस्कार।

**भाग—5 छत्तीसगढ़ की संस्कृति** — छत्तीसगढ़ की लोक संस्कृति, छत्तीसगढ़ राज्य के प्रमुख मेले तथा पर्व—त्यौहार, प्रमुख पुरातत्विक केन्द्र — भोरमदेव, मल्हार, डीपाडीह, महेशपुर, सिरपुर, राजिम, मदकुद्वीप, शिवरीनारायण, ताला, पचराही, बारसूर, पर्यटन केन्द्र — चित्रकुट, अमृतधारा, मैनपाट, डोंगरगढ़, गिरौदपुरी, दामाखेड़ा, रामझरना, तुर्रीधाम, दमउदहरा, दंतेवाड़ा, रतनपुर, मडवारानी, चन्द्रपुर, घटारानी इत्यादि, राष्ट्रीय उद्यान, अभयारण्य और बस्तर के जलप्रपात एवं गुफाएं, छत्तीसगढ़ के प्रमुख संत।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जेवियर तिग्गा**, संयुक्त सचिव.

रायपुर दिनांक 24 दिसंबर, 2012

क्रमांक एफ 6—3/2008/1/एक.— भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खंड (3) के अनुसरण में इस विभाग की अधिसूचना क्रमांक एफ 6—3/2008/1/एक, दिनांक 24—12—2012 का अंग्रेजी अनुवाद, राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जेवियर तिग्गा**, संयुक्त सचिव.

Raipur, the 24th December 2012

NOTIFICATION

No. F 6-3/2008/1/One.—Combined competitive examination called "State Service Examination Rule 2008" for recruitment of the different services/posts to be held by Chhattisgarh Public Service Commission has been issued on 27th August, 2008 and as corrected Date 23-12-2011 for the State service examination following amendment shall be made in "State Service Examination Rule" 2008 in Plan of Examination Scheme and Syllabus, namely:-

AMENDMENT

In the said rules-

1. For Sub Rule Plan of Examination Scheme, the following rule shall be substituted:-

ANNEXURE-I

EXAMINATION SCHEME
STATE SERVICE EXAMINATION

1- **Preliminary Examination-(Objective Type)**

In the Preliminary Examinations there will be 2 compulsory papers of 02 hours duration each. Both the question papers will have objective type multiple choice questions. There will be five choices of answers for each question out of which one is to be selected.There will be negative marking for wrong answer.

- **First Question Paper**- General Studies (Question 100, Marks 200, Duration 2.00 Hours).02 marks will be awarded for each right answer and 01 mark will be deducted for each wrong answer.Marks obtained=2R-W (where R stands for number of right answers and W stands for number of wrong answers.)
- **Second Question Paper**- Aptitude Test (Question 100, Marks 200, Duration 2.00 Hours) 02 marks will be awarded for each right answer and 01 mark will be deducted for each wrong answer.Marks obtained=2R-W (where R stands for number of right answers and W stands for number of wrong answers.)

**Minimum Qualifying Marks-** In each Question paper essential qualifying marks for unreserved category will be 33%,and 23% for reserved categories and handicapped candidates.Candidates will be short listed for main examination on the basis of merit.

2- **Main Examination and Interview-**

**EXAMINATION SCHEME**

Written Examination (Conventional Type)

| SN | Name of Question Paper | Duration | Total Marks | Remark |
|---|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 | 5 |
| 1. | **Paper-I** Language | 3 Hours | 200 | |
| 2. | **Paper-II** Essay | 3 Hours | 200 | Candidates should write two Essays one from each section compulsorily. |

